१

# लल्लूजी 'लाल कवि'

## नामका स्वरूप

*प्रेमसागर तथा अन्य ग्रन्थोंके प्रथम संस्करणोंको देखनेपर पता लगता* है कि फोर्ट विलियम कालिज, कलकत्ताके भाखा मुन्शीका नाम लल्लूजी 'लाल कवि' था, 'लल्लूलाल, लल्लूजीलाल' या 'लल्लूलालजी' नहीं। यह गलती स्वयं लल्लूजीके समय हो गयी थी, अतः बादमें इसकी पुनरावृत्ति हुई तो आश्चर्य नहीं। मेरा ध्यान कैटेलॉगमें पुस्तकोंकी प्रविष्टि करते समय इस तथ्यकी ओर गया कि नामके किस रूपको प्रामाणिक मानकर चला जाये। किशोरीलाल गोस्वामीने 'सरस्वती', फ़रवरी १९०१ में प्रकाशित अपने 'पण्डित लल्लूलाल कवि' लेखमें 'लल्लूलालजी' रूपका प्रयोग किया है। आचार्य रामचन्द्र शुक्लने सम्भवतः इसी लेखके आधारपर लल्लूलाल-जी ही लिखा। अँगरेज लेखकोंमें किसीने लल्लूलाल या किसीने लल्लू-जीलाल लिखा। कॉलेजके विवरणोंमें और १८०५ में *हिन्दुस्तानी प्रेससे* मुद्रित ( सिंहासनबत्तीसी, बैतालपचीसी ) लेखककी कृतियोंमें लल्लूलाल कवि नामके दर्शन हुए। कॉलेजके विवरणोंमें 'लाल कवि' नाम भी मिलता है। १९५२ में प्रकाशित प्रबन्धग्रन्थ 'आधुनिक हिन्दी साहित्यकी भूमिका ( १७५७–१८५७ )' में डॉ० लक्ष्मीसागर वार्ष्णेयने 'लल्लूलाल' रूप अपनाया और सन् १९६१ में डॉ० आशा गुप्ताके प्रबन्धग्रन्थ 'खड़ी बोलीकी अभिव्यंजना' में लल्लूजीलाल, किन्तु अनुक्रमणिकामें लल्लूलाल छपा है।

लेखकके ग्रन्थोंके प्रथम संस्करणोंको ही उलटने-पलटनेके अनन्तर नामके ठीक रूपका समाधान हुआ, मुख्यतः उसके अपने संस्कृत यन्त्र ( प्रेस ) में प्रकाशित ग्रन्थोंके प्रथम संस्करणों-द्वारा। नीचे लिखे ये विवरण द्रष्टव्य हैं—

१. १८०३ में *'हिन्दुस्तानी प्रेस' कलकत्तासे अपूर्ण प्रकाशित प्रेम*-सागरके शीर्षक पृष्ठपर 'लल्लूजीलाल कवि' छपा है।

२. १८०५ में 'हिन्दुस्तानी प्रेस', कलकत्तासे प्रकाशित बैताल-पचीसीकी भूमिकामें—'ब्रजभाषाकी बोली अकसर उसमें रहे, श्री लल्लूजी लालकविकी मददसे·······।'

३. १८१० में 'इण्डिया गजट प्रेस', कलकत्तासे प्रकाशित 'लताइफ़ो हिन्दी'में शब्दसूचीके अनन्तर—'लाकट साहिबके हुकमसे श्री लल्लूजी लाल कवि ब्राह्मण गुजराती.......।'

४. १८१७ में 'संस्कृत प्रेस', कलकत्तासे प्रकाशित 'माधव विलास'के अन्तिम पृष्ठ ७० पर—'इति श्री लालकवि विरचिते माधव विलास सम्पूर्ण समाप्त।'

५. १८१९ में 'संस्कृत प्रेस', कलकत्तासे प्रकाशित लेखक कृत 'लाल-चन्द्रिका'की भूमिकामें 'अथ कवि परिचय' नामसे छपे आत्मचरितमें—'श्री लल्लूजी लालकवि ब्राह्मण गुजराती सहस्र अवदीच.......।'

६. माधव विलास, लाल चन्द्रिका, आदिके अन्तमें 'संस्कृत प्रेस'से प्रकाशित ग्रन्थोंकी सूची लगी हुई है। इनमें प्रायः लिखा है 'लल्लूजीके यहाँ मिलेगी।'

७. लेखकके छोटे भाई दयाशंकर कृत 'दायभाग' ( सन् १८३२ में एजूकेशन प्रेस, कलकत्तासे प्रकाशित ) के पृष्ठ ३६ पर—'डाकतर डंकीन साहिबकी आज्ञासे श्रीलल्लूजी लालकविके भाई दयाशंकरने मिताक्षराके दायभागको संस्कृत वाणीसे दिल्ली आगरेकी खड़ी बोलीमें बनाया।'

८. तासीके इतिहासमें ( लल्लूजी लालकवि ) दे० पृ० २५६।[1]

इन विवरणोंकी प्रामाणिकता निर्विवाद है। ये सब ग्रन्थ ( प्रेमसागर-को छोड़कर ) लल्लूजीके अपने प्रेसमें छपे थे या प्रथम संस्करण है। लेखकने स्वयं अपना नाम 'लल्लूजी लालकवि' शीर्षक पृष्ठके साथ और आत्मकथामें लिखा है, अन्यत्र अपना निजी नाम 'लल्लूजी' या उपनाम 'लाल कवि' लिखा है। इन तथ्योंके आधारपर अब यह मान लिया जाना उचित होगा कि 'प्रेमसागर'के लेखकका नाम 'लल्लूजी' था और उपनाम 'लाल कवि'।

अब संक्षेपमें यह भी विचार कर लेना अनुचित न होगा कि यह गड़बड़ी क्यों हुई? ऊपर बतलाया जा चुका है कि नामके अशुद्ध रूपका श्रीगणेश गिलक्रिस्टके हिन्दुस्तानी प्रेससे सन् १८०५में प्रकाशित लल्लूजीके ग्रन्थोंपर छपे नामोंसे हुआ। इन पुस्तकोंपर लल्लूलाल लिखा है। दूसरा कारण यह माना जा सकता है कि अँगरेजोंकी दृष्टिमें भारतीय नामोंके अन्तमें ( विशेषकर हिन्दू नामोंके अन्तमें ) दास, प्रसाद, नाथ या लाल आदि होना ही चाहिए। अतः उनके लिए 'लल्लूजी लाल कवि'में कवि

---

१. डॉ० वार्ष्णेय कृत अनुवाद।

शब्द तो 'पोएट'का पर्याय होनेके कारण निरर्थक था। कवि शब्द हटा देनेसे नाम 'लल्लू लाल' रह गया। पुन. 'जी' शब्द आदरसूचक है। तो बीचमेंसे किसीने 'जी' निकालकर 'लल्लूलाल' बना दिया। ऐसा करते समय यह विचार नहीं किया गया कि गुजरातियोंमें लल्लूजी नाम बहुत प्रचलित है तथा यह स्वत. सम्पूर्ण माना जाता है। अंगरेजोंकी मनोवैज्ञानिक प्रतिक्रियाकी कौन कहे, अनुसन्धान कार्य करनेवाले विद्वानोंका ध्यान भी नहीं गया। एक और कारण भी समझमे आता है। उस समय नागरी टाइपके साथ उपनामके आगे-पीछे 'इनवर्टेड कॉमा'के प्रयोगकी बात दूर, पूर्ण विराम, अर्ध विराम भी नहीं बन पाये थे। अँगरेजीकी पुस्तकोंमें भी उस समय आजकलकी तरह इनवर्टेड कॉमाका उपयोग नहीं होता था। अतः लल्लूजी अपना नाम लल्लूजी 'लालकवि'के रूपमें नहीं लिख पाये। परिणामस्वरूप लल्लूजीके नामके तीन अशुद्ध रूप चल पड़े।

## प्रेमसागरके १८०३ और १८०५ के संस्करणोंपर विचार

प्रेमसागरका प्रथम अधूरा संस्करण हिन्दुस्तानी प्रेससे छपा। इस अधूरे संस्करणमें १७६ पृष्ठ हैं। इस संस्करणकी एक प्रति 'बंगीय साहित्य परिषद्', कलकत्ताके ग्रन्थालयमें सुरक्षित है। यह प्रति मैंने देखी है। इण्डिया ऑफिसके हिन्दीके कैटेलॉगमें १८०५के उस संस्करणकी प्रविष्टि है, उसमें भी १७६ पृष्ठ हैं। डॉ० वार्ष्णेयने अपने प्रबन्ध (पृ० ४०१) में इतना ही लिखा है कि १८०३के संस्करणका शीर्षक हिन्दीमें है और इसके अँगरेजी शीर्षकमें १८०५ छपा है। यह कैसे सम्भव है कि प्रेमसागरके अधूरे संस्करण १८०३ और १८०५में छपे, दोनों १७६वें पृष्ठपर ही अधूरे रह जायें, और दोनोंका आकार भी एक ही हो! आकारकी एक-रूपता ब्रिटिश म्यूजियम कैटेलॉग और इण्डिया ऑफिस कैटेलॉगसे स्पष्ट है। इस ओर किसीका ध्यान अभीतक नहीं गया। सन् १८९७में फ्रेडरिक पिकॉटने ईस्टविक कृत प्रेमसागरका अँगरेजी अनुवाद संशोधित कर छप-वाया था। इसकी भूमिकामें इन महाशयने भी प्रेमसागरके १८०५ के संस्करणको—सम्भवतः अँगरेजी शीर्षकके आधारपर—प्रथम संस्करण माना है और १८०३के संस्करणका उल्लेख नहीं किया है। इधर १९६१ में डॉ० आशा गुप्तने भी अपने प्रबन्धमें १८०५के संस्करणको प्रथम संस्करणकी संज्ञा दी है। तथ्य यह है कि १८०५में कोई संस्करण नहीं छपा। पूरा ग्रन्थ न छप सका, परिणामतः १८०५में अँगरेजी टाइटिल

लगाकर १८०३का संस्करण ही बाजारकी शरणमें भेज दिया गया। अतः प्रथम अधूरे संस्करणके लिए १८०३ ई० का उल्लेख ही उचित ठहरता है, १८०५ ई० का उल्लेख प्रथम संस्करणके सन्दर्भमें ऐतिहासिक और तकनीकी दृष्टिसे भी ग़लत है।

## हिन्दी ( खड़ी बोली )का जन्म प्रेमसागरसे क्यों माना गया ?

हिन्दी (खड़ी बोली) की प्रकाशित पुस्तकोंमें प्रेमसागरका प्रभाव बहुत व्यापक रूपमें फैला। सम्भवतः पहली बार 'खड़ी बोली' शब्द प्रेमसागरके शीर्षक पृष्ठपर मुद्रित हुआ और उसी स्थानपर बतलाया गया कि यह बोली दिल्ली-आगरेकी है। इस घोषणासे स्पष्ट है कि लल्लूजी खड़ी बोलीकी प्रकृतिसे, उसकी व्यवहारभूमिसे परिचित थे। सम्भवतः वह यह भी जानते थे कि रेख़्ताके समक्ष व्रजभाषा नहीं, खड़ी बोली ही चल सकती है। लल्लूजीके भाषा-सम्बन्धी विचारोंका पता इण्डिया गज़ट प्रेस, कलकत्तासे प्रकाशित अँगरेज़ीमें लिखी व्रजभाषा व्याकरणकी भूमिकासे लगता है और इससे व्रजभाषा—खड़ी बोलीका अन्तर और महत्त्व भी उस समयकी दृष्टिसे स्पष्ट है।

'द एंशियण्ट लैंग्वेज स्पोकन इन द सिटीज़ ऑव डेलही ऐण्ड आगरा, ऐण्ड स्टिल इन जनरल यूज़ ऐमंग द हिन्दूज़ ऑव दोज़ सिटीज़, इज़ डिस्टिंग्विश्ड बाइ द इन्हैबिटेण्ट्स ऑव व्रज, बाइ द नेम ऑव खड़ी बोली, ऐण्ड बाइ द मुसलमान्स इनडिस्क्रिमिनेट्ली बाइ दैट् हिन्दी, नीच, हुन्वी हिन्दी ऑर इन द ठेठ हिन्दी, ऐण्ड व्हेन मिक्स्ड विद् अरेबिक ऐण्ड पर्शियन फ्रॉम व्हॉट इज़ कॉल्ड द रेख़्ता ऑर उर्दू।'

इस उद्धरणसे स्पष्ट है कि लल्लूजीने गिलक्रिस्टके आदर्शके अनुरूप नहीं, वरन् दिल्ली-आगरेकी उस बोलीमें प्रेमसागर लिखा जो बहुत समयसे प्रचलित चली आ रही थी। लल्लूजीसे पूर्व अँगरेज़ोंको सामान्य रूपसे वे 'हिन्दुस्तानी' नामसे 'उर्दू' या 'रेख़्ता' शैलीका ही पता था, हिन्दीके उस रूपसे वे परिचित न थे जिसमें अमीर ख़ुसरोने अपनी मुकरियाँ लिखी थीं। गिलक्रिस्ट, संस्कृतकी बात तो दूर, प्रेमसागर छपनेसे पूर्व खड़ी बोलीके स्वरूपसे भी परिचित न थे। सम्भवतः इसीलिए अपनी हिन्दुस्तानी ग्रामर (१७९६)में मुद्रित एक मुकरीको उन्होंने व्रजभाषा कहा था। ग्राहम बेलीके मतसे भी 'खड़ी बोली'का परिचय लल्लूजीसे गिलक्रिस्टको मिला।[1]

---

१. अँगरेज़ लेखकोंकी दृष्टिमें हिन्दी, शिक्षा, अप्रैल, १९६१।

खड़ी बोलीके स्वरूपका अनुशीलन करनेवाले इने-गिने ही अँगरेज थे। गिलक्रिस्टने पूर्व १७८५में विलियम किर्कपैट्रिकने अरबी-फारसीके उन शब्दोंका कोश छपाया था जो उसके समय तक हिन्दवीमें सम्मिलित हो चुके थे। इस पुस्तककी भूमिका १७९९में कलकत्तामें छपी। इसमें उसने हिन्दवीपर सात जिल्दोंमें पुस्तक लिखनेकी घोषणा की थी और लिखा था कि नागरी टाइपके अभावमें छपाईका काम रुका है।[1] १८११-१४ ई० के बीच बैप्टिस्ट मिशनरी चेम्बरलेन कलकत्तासे आगरा-हरद्वार तक घूमा-फिरा तथा सरधना रियासत में बेगम समरूके यहाँ कुछ मास रुका। यहाँ उसने ब्रजभाषा और हिन्दी (खड़ीबोली) में बाइबिल लिखनेका संकल्प किया और अपने मेमॉयर (श्री येट्स-द्वारा सम्पादित, सन् १८२४ में बैप्टिस्ट मिशन प्रेस, कलकत्तासे मुद्रित) में कई जगह बीमारीकी हालतमें दोनों बाइबिलोंको पूरा करनेकी चिन्ता प्रकट की तथा एक स्थानपर लिखा कि मेरे जीवनका एक बड़ा उद्देश्य यह भी है कि मैं हिन्दीका एक व्याकरण, एक कोश बनाऊँ और सम्पूर्ण बाइबिलको हिन्दीमें रूपान्तरित करूँ।[2] चेम्बरलेनने ही विलियम केरीको लिखा कि हण्टर-कृत नागरीमें छपी उर्दू बाइबिल (१८०५ में मुद्रित) हिन्दी क्षेत्रोंमें नहीं चलनेकी। उसीने केरीको सुझाव दिया कि राजस्थानी, ब्रज, कनौजी, अवधी आदि में भी बाइबिलका अनुवाद छापा जाये। चेम्बरलेनने अपने मेमॉयरमें कई जगह लिखा है कि मुझे अनुवाद-कार्यमें सहायता देनेवाला कोई अच्छा व्यक्ति नहीं मिल रहा है। वस्तुतः उस समयकी दृष्टिसे साधु हिन्दी लिखनेवाले इने-गिने लेखक थे, और उनकी रचनाएँ भी अमुद्रित ही रह गयीं। स्वयं गिलक्रिस्ट भी प्रेमसागरकी भाषा देखकर प्रभावित हुए थे और १८०३ में प्रकाशित ओरिएण्टल फैबूलिस्ट (रोमन लिपि) में संस्कृत, अरबी, फारसी, ब्रजभाषा आदि आठ भाषाओंमें ईसॅपकी कहानियोंके साथ शुद्ध हिन्दीमें कहानियाँ न दे सकनेपर खेद प्रकट किया था और केवल एक कहानी ही ब्रजभाषा रूपान्तरके साथ खड़ी बोलीमें (भूमिका भागमें नमूनेके तौरपर) छापी। १८०३ के बाद तो गिलक्रिस्ट भारतसे चले ही गये।

किन्तु प्रेमसागरके प्रकाशित होनेके अनन्तर (विशेषकर १८१० के

---

१. अँगरेज लेखकोंकी दृष्टिमें हिन्दी, शिक्षा, अप्रैल, १९६१.

२. वही।

सम्पूर्ण वृहदाकार संस्करणके प्रकाशित होनेके बाद, जिसका मूल्य २० रु० था ) हिन्दीका जादू फैला और इस पुस्तकके रूपमें पहली बार अँगरेजोंने समझा कि उत्तरी भारतमें बहुत बड़े समुदायकी भाषा हिन्दुस्तानीके नामपर उर्दू या रेख्तः नहीं हिन्दवी या हिन्दी है। गिलक्रिस्टके बाद 'ऐनल्स ऑव फ़ोर्ट विलियम' के लेखक महाशय रीएबक और हिन्दीके प्रोफ़ेसर विलियम प्राइसने हिन्दुस्तानीके स्थानपर हिन्दीको जो अधिक महत्त्व दिया, उसका मुख्य कारण प्रेमसागर ही है। प्राइस ने १८१४ में प्रेमसागरके कठिन शब्दोंको इकट्ठा कर हिन्दी-अँगरेज़ी कोश सुलभ किया। उसने १८२५ में सम्पादित और प्रकाशित 'हिन्दी-हिन्दुस्तानी सैलेक्शन्स' की दो जिल्दोंमें-से एक जिल्दको केवल प्रेमसागर और उसकी शब्दावलीसे पूरा किया। यह पूरा भाग २० रु० में बिकता था, अलग-अलग रूपमें प्रेमसागर १२ रु० में और शब्दावली ८ रु० में। यह कीमती संस्करण भी इतनी जल्दी बिका कि प्राइसको १८३० में दूसरा संस्करण छापना पड़ा।

१८४८ में बंगाल नेटिव इन्फ़ैण्ट्रीकी ४७वीं रेजीमेण्टमें मिलिटरीके एक अधिकारी कैप्टन डब्ल्यू० हौलिंग्सने अँगरेज़ी अनुवाद छपाया। दूसरा अनुवाद इंग्लैण्डमें ई० बी० ईस्टविकने पृथक् जिल्दमें नागरी लिपिके साथ मूल प्रेमसागर देकर और प्राइसके शब्दकोशमें अपनी ओरसे २००० शब्द और जोड़कर १८५१ में प्रकाशित किया। फ्रेडरिक पिंकॉटने १८९७ में ईस्टविकके अनुवादको भूमिकामें पुनः ठीक कर छपवाया, और इन दोनों अनुवादोंके सम्बन्धमें लिखा, 'दुर्भाग्यवश कैप्टन बहुत व्यस्त आदमी था, पण्डितसे अधिक सैनिक था, अतः वह इस काम-को पर्याप्त समय और ध्यान देकर ( सस्टेण्ड एफ़र्ट ) न कर सका।' ईस्टविकने 'जहाँतक सम्भव है शब्दानुवाद' का दावा किया, किन्तु पिंकॉटने इस दावेको अस्वीकार किया और अन्तमें लिखा कि 'यह भारतका दुर्भाग्य है कि अपने महत्त्वके अनुरूप हिन्दीको प्रोत्साहन नहीं दिया जाता, केवल व्यापारी, अध्यापक और मिशनरी ही आवश्यकताके दबावमें इसके अध्ययनपर ध्यान देते हैं।'

इस तरह यदि प्रेमसागरके मुद्रणकी प्रतिक्रिया, उसके एकके बाद एक संस्करणोंके प्रकाशन, उसपर बने कोश और अँगरेजी अनुवादोंकी पृष्ठभूमिमें देखा जाये तो यह तथ्य समझनेमें देर नहीं लगती कि

अँगरेजोंने लल्लूजी और उनके प्रेमसागरको क्यों महत्त्व दिया, और १८१० में सम्पूर्ण प्रथम संस्करण छपनेके बाद यह बीस रुपयेकी पुस्तक धड़ाधड़ कैसे छपी और बिकी। स्पष्ट है कि हिन्दी या हिन्दवीका मुद्रित नमूना उस समय मात्र प्रेमसागर-द्वारा ही प्रकट हुआ। यह भारी दुर्भाग्यकी बात थी कि उस समय लल्लूजीके साथी सदल मिश्रकी प्रसिद्ध कहानी 'नासिकेतोपाख्यान' मुद्रित नहीं हुई। उनकी दूसरी कृति अध्यात्म-रामायण (रामचरित) भी नहीं छपी थी। पहली पुस्तक पहली बार नागरी प्रचारिणी सभा-द्वारा १९०१ में छपी, और रामचरित छपा बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्-द्वारा १९६१ में। ऐसी स्थितिमें मुन्शी सदासुखलाल और लल्लूजीसे ६२ वर्ष पहलेके रामप्रसाद निरंजनी-कृत योगवासिष्ठ और पं० दौलतराम कृत पद्मपुराण (१७६१) को स्वयं लल्लूजी भी न जानते रहे हों, तो क्या आश्चर्य? इस तथ्यसे कैसे इनकार किया जा सकता है कि उस समय खड़ी बोली हिन्दीका कोई साहित्य, विशेषकर मुद्रित साहित्य, उपलब्ध न था। उस समय ऐसा कोई पण्डित चेम्बरलेनको आसानीसे नहीं मिला जो बाइबिलके टकसाली ब्रजभाषा या खड़ीबोलीके अनुवादकार्यमें पथप्रदर्शन कर सकता। प्रायः यह कहा जाता है कि हिन्दीको विलियम केरी जैसा पण्डित नहीं मिला जिसने बंगलाको व्याकरण, बाइबिल, कोश आदि दिये। आधुनिक हिन्दीका स्वरूप उस समय स्पष्ट न था, भले ही यह भाषा बोलीके रूपमें समृद्ध थी और अनजानेमें निरंजनी और दौलतराम-जैसे अनुवादक खड़ी बोलीमें लिख रहे थे। चेम्बरलेनने ही अपने मेमॉयर (पृ० ३२७) में एक जगह लिखा था कि ब्रजभाषा बँगला-जैसी श्रेष्ठ भाषा है। इस समयसे लेकर भारतेन्दु तक और काफी बाद तक ब्रजभाषाकी ही तूती बोलती रही। पद्य-के क्षेत्रमें खड़ी बोलीका समर्थन करनेवालोंमें अयोध्याप्रसाद खत्री-जैसे इने-गिने व्यक्ति ही थे। किसी भी भाषाका उत्कर्ष उस भाषाके बोलनेवालोंकी उस चेतनासे होता है जो यह भाव उत्पन्न करती है कि 'यह है हमारी भाषा'। मुगल साम्राज्यके अवसानपर फ़ारसीपर ही गर्व किया जा सकता था, या ब्रजभाषापर, जिसमें विपुल पद्य-साहित्य था। अमीर खुसरोको छोड़कर हरिश्चन्द्रसे पहले तक कोई ऐसा पण्डित नहीं हुआ जिसने आगरा-दिल्लीकी भाषाके गीत गाये हों। हाँ, उस समय दक्खिनीका विकास अवश्य हो रहा था और जुनूनी-जैसे लेखकने प्रसन्न होकर कहा—

मैं इसको दर हिन्दी जुबाँ इस वास्ते कहने लगा।
जो फ़ारसी समझे नहीं, समझे इसे खुशदिल होकर॥

स्वयं लल्लूजीको खड़ी बोलीकी ऐसी रचनाओंका पता न था, अन्यथा वे खुशदिल होकर अपने संस्कृत यन्त्रसे रामचरितमानस, बिहारीके दोहे, नरोत्तमके कवित्त, ब्रजवासीदासके वृहदाकार ब्रजविलास आदिके साथ उन्हें अवश्य छापते। ऐसी स्थितिमें अंगरेजोंने प्रेमसागरको ही शुद्ध हिन्दी-का प्रतिनिधि ग्रन्थ मानकर कोई गुनाह नहीं किया। गलती उनसे हो यी कि खड़ी बोलीको उन्होंने फोर्ट विलियम कॉलेजका आविष्कार मान लिया। सदल मिश्र-कृत रामचरितपर, पता नहीं क्यों, लल्लूजीकी दृष्टि नहीं गयी। एक कारण यह हो सकता है कि बड़े ग्रन्थ छापनेके लिए कॉलेजके अधिकारियोंकी तरफसे सम्भवतः कोई आश्वासन न मिला हो।

प्रेमसागरको महत्त्व मिलनेका एक कारण और भी था। शासक जाति-को अपनी भाषाकी श्रेष्ठताके साथ-साथ अपने ईसाई धर्मकी श्रेष्ठताका भी मान था। ईसाई धर्मप्रचारक बंगालसे लेकर बम्बई तक प्रतिमा-पूजाके रूपमें शैतानको आरूढ़ पाते थे। चेम्बरलैनने बनारसमें शैतानको पूर्ण वैभवमें देखकर खेद प्रकट किया। इस दृष्टिका मुख्य प्रतीक वैष्णव धर्ममें आरूढ़ कृष्ण और उनकी प्रतिमा ही था। प्रेमसागर श्रीमद्भागवतके बारहवें स्कन्धका अनुवाद होनेके कारण अंगरेजोंकी दृष्टिमें, विशेषकर धर्मप्रचारकोंकी दृष्टिमें, बहुत बड़े हिन्दू समाजका प्रतिनिधि ग्रन्थ था। कई स्थानोंपर मुझे प्रेमसागरके अन्य पक्षोंको छोड़कर इस धार्मिक दृष्टिसे आकृष्ट अंगरेज लेखकोंके विचार पढ़नेको मिले हैं। फ्रेडरिक पिकॉट-जैसे हिन्दी-प्रेमीने भी अपने १८९७ के अँगरेजी प्रेमसागरकी भूमिकामें लिखा—

ऑव् द पायोनियर्स इन द मॉडर्न लिटरेचर ऑव् दिस वेस्टर्न हिन्दी वॉज श्रीलल्लूलाल कवि" वॉज द ऑथर ऑव् सेवेरल वॉल्यूम्स, द मोस्ट फ़ेमस ऑव् व्हिच आर द राजनीति (इन ब्रजभाषा), ऐण्ड द प्रेमसागर कम्पोज्ड इन व्हॉट इज नाउ टर्मड् द क्लासिकल फ़ॉर्म ऑव् हिन्दी। दिस लैटर बुक हैज ऑलवेज बीन ट्रीटेड ऐज द फ़र्स्ट रीडिंग बुक प्लेस्ड इन द हैण्ड्स ऑव् हिन्दी स्टूडेण्ट्स। इट इज ए बुक, पर्फ़ेक्ट फ़ेमिलिअरिटी विद् द कण्टेण्ट्स ऑव् व्हिच इज ऐब्सोल्यूट्ली एसेंशल टु द मिशनरी; फ़ॉर इट कण्टेन्स द लाइफ-वर्क ऑव् दैट डिवेनेशन ऑव् ऑटी व्हिच

कमाण्ड्स द मोस्ट ऐब्सोर्बिड् इण्टरेस्ट ऐमंग द पीपुल ऑव् इण्डिया।' और होलिंग्सने अपने अँगरेजी अनुवाद ( प्रेमसागर ) की भूमिकामें हिन्दीके सम्बन्धमें लिखा—'द हिन्दी लैंग्वेज''''इज मोस्ट कॉमन्ली स्पोकन बाइ इन्हैबिटैण्ट्स ऑव् ऑलमोस्ट एवरी पार्ट ऑव् द कण्ट्री। द हिन्दी ऑव् प्रेमसागर इज रिमार्केब्ली प्योर।' तासीने अपने 'हिन्दुई साहित्यके इतिहास' में प्रेमसागरपर विचार करते हुए पर्याप्त विस्तारसे कृष्णधर्म और ईसाईधर्मकी तुलना की है और प्रेमसागरके महत्त्वपर बल दिया है।

## मुद्रक और सम्पादक लल्लूजी

सम्पादक लल्लूजीपर डॉ० वार्ष्णेयने अपने प्रबन्धमें संकेत मात्र किया है। मुद्रक लल्लूजीपर आज तक कोई काम नहीं हुआ। यहाँ मुद्रक लल्लूजीपर विचार करना आवश्यक है। लल्लूजीकी कई पुस्तकोंके अन्तमें संस्कृत प्रेससे छपी पुस्तकोंकी सूचियाँ मिलती हैं। उदाहरणार्थ लाल चन्द्रिका ( १८१९ ) की भूमिका-भागके अन्तमें लिखा है—

'ग्रन्थ छपा संस्कृत प्रेसमें। छापा गुरुदासपालने। जिस किसीको छापेकी पोथी लेनेकी अभिलाषा हो। लाल चन्द्रिका। माधव विलास ब्रज विलास। सभा विलास। सिंहासन बत्तीसी। वृन्द सतसई। तुलसीकृत रामायण। विनय पत्रिका। गीतावली। राम सतसई। प्रेमसागर। राजनीति। नजीरके शेर। भाषा कायदा। लतायफ हिन्दी। सर्फ उर्दू। तिसि कलकत्तेमें दो ठौर मिलेगी। एक पटलडंगेमें श्रीलल्लूजीके छापखानेमें ओ दूजे बड़े बाजारमें श्रीमोतीचन्द्र गोपालदासकी कोठीमें श्रीहरिदेव सेठके यहाँ। इति।'

अतः 'निज यन्त्र', 'निज छापखाने' या 'लल्लूजीके छापखाने' उद्धरणोंसे स्पष्ट है कि लल्लूजीका अपना प्रेस था और उसका नाम 'संस्कृत प्रेस' या 'संस्कृत यन्त्र' था। यह प्रेस किसने और कब स्थापित किया? विलियम केरीके जीवन-लेखक जॉर्ज स्मिथ ( १८३३-१९१९ ) से केवल इतना ही पता लगता है कि उत्तरी भारतके किसी बाबूरामने कलकत्तामें एक प्रेस खड़ा किया और संस्कृतके पण्डित कोलब्रुकके प्रभावसे संस्कृत पुस्तकें छापनेको तत्पर हुआ।[५] यह प्रेस सम्भवतः १८०६ या ७ में ही खिदिरपुरमें स्थापित हुआ था। इस प्रेसके स्थापित होनेके स्वागतका विवरण फोर्ट विलियम कॉलेजके सातवें वार्षिक

५. द लाइफ ऑव विलियम केरी ( १८८५ ), पृ० २०३।

विवरण ( १८०८ ) मे प्राप्त है—'एक छापाखाना एक विद्वान् हिन्दूद्वारा अच्छे सुधारे हुए कई आकारके नागरी टाइपोंसे सुसज्जित रूपमें संस्कृत की पुस्तकें छापनेके लिए स्थापित हुआ है''''कालेजने इस प्रेसको नवीन संस्कृत कोश और संस्कृत व्याकरण छापनेके लिए प्रोत्साहित किया है आशा की जाती है कि हिन्दुओंके संस्कृत प्रेस-द्वारा मुद्रणकलाके समारम्भमें बहुसंख्यक और पुरानी सम्पदाकी जातिमें शिक्षाकी वृद्धि होगी, इससे बचे हुए साहित्य और विज्ञानका रक्षण भी होगा'।[6] नवें वार्षिक विवरणमें पुनः प्रविष्टि की गयी कि 'संस्कृत प्रेसने कई सुप्रसिद्ध ग्रन्थ छापे हैं। इन ग्रन्थोंकी प्रशंसा उन लोगोंने की है जो भारतीय साहित्यका अनुशीलन ( कल्टीवेट ) करते हैं''''प्रशासनने इन प्रकाशनोंको प्रोत्साहन दिया है। ये पुस्तकें उचित दाममें प्राप्त हैं, इससे देशी लोगोंमें शिक्षा-प्रसारकी पूरी आशा की जा सकती है। इस प्रेसने इस समय भगवतगीता, गीतगोविन्द आदि छापे हैं।' संस्कृत प्रेससे १८०७में हिन्दीकी छपनेवाली पहली पुस्तकें हैं तुलसीकृत 'गीतावली' और 'सगुनावली'। नवी रिपोर्टमें ही कॉलेज-द्वारा रामचरितमानस और बिहारीलालकी सतसई छापनेकी स्वीकृतिका भी जिक्र है। ये पुस्तकें संस्कृत प्रेससे ही छपी। बहुत सम्भव है कि ब्रज-भाषाके ग्रन्थोंका सम्पादन लल्लूजी और अवधी ग्रन्थोंका सम्पादन सदल मिश्र करते हों। ब्रजभाषा काव्योंका संग्रह और सम्पादन लल्लूजीने किया, मानसका सम्पादन सदल मिश्रने किया था। सरसरस १८१७ में छपा। यह पुस्तक राष्ट्रीय ग्रन्थालयमें है तथा इसमें लल्लूजीका नाम संग्रहकर्ताके रूपमें स्पष्ट रूपसे दिया गया है। रामचरितके लेखनकार्यपर सदल मिश्र-को कॉलेजसे पुरस्कार मिलनेकी बातकी पुष्टि कॉलेजके विवरणोंके आधार-पर डॉ० वार्ष्णेयने और सदल मिश्र ग्रन्थावलीकी भूमिकामें स्व० नलिन-विलोचन शर्माने की है।

सम्भवतः सम्पूर्ण उत्तर भारतमें सन् १८०६-२२ तक लल्लूजी पहले भारतीय थे जिनका अपना प्रेस था, जिसमें नागरीके कई आकारवाले टाइप थे, जिसमें छपे संस्कृत ग्रन्थोंका स्वागत अँगरेजोंने भी किया, और जिसमें पहली बार हिन्दी कलामिश्र—नरोत्तम, तुलसी, बिहारी, ब्रजवासी-दासके ग्रन्थ छपे; जिसमें खड़ी बोली, आधुनिक हिन्दीका ग्रन्थ प्रेमसागर अपने सम्पूर्ण रूपमें ( बड़े टाइप और आकारमें, मूल्य २० रु० ) पहली

६. ऐनल्स ऑव द कॉलेज ऑव फोर्ट विलियम ( १८१९ ), पृ० १५५।

बार छपा। इस प्रेससे लल्लूजीने बँगला पुस्तकें भी छापी। यह उल्लेखनीय है कि लल्लूजी संस्कृत नहीं जानते थे और संस्कृत ग्रन्थ छापने और उनके सम्पादनका श्रेय प्रेसके मूल स्वामी पं० बाबूरामको है।

१८२० के बाद संस्कृत प्रेससे मुद्रित किसी भी पुस्तकका पता नहीं लगा है। फोर्ट विलियम कॉलेजमें भी १८२३-२४ के बाद लल्लूजीका पता नहीं लगता। यह ज्ञात नहीं है कि पं० बाबूरामके खिदिरपुर स्थित संस्कृत प्रेसके स्वामी लल्लूजी कब हो गये, और यह प्रेस कब पटलडाँगे (कलकत्तेका एक मुहल्ला) स्थानान्तरित हो गया। आचार्य पं० रामचन्द्र शुक्लने सम्भवतः अम्बिकादत्त व्यासके लेखके आधारपर लिखा है कि सन् १८२४ ई० में ये फोर्ट विलियम कॉलेजसे पेन्शन लेकर अपने छापेखानेको नावपर लाद आगरे आये और वृद्धावस्थाके दिन सुखसे काटने लगे।

जीवनी लिखनेमें स्वयं किशोरीलालजीने पं० अम्बिकादत्त व्यासकी पुस्तकका सहारा लिया है। जीवन-मरण-सम्बन्धी ये विवरण ही अब आधार रूपमें रह गये हैं। जीवनी-सम्बन्धी और कोई आधार प्राप्त नहीं है। प्रेस-सम्बन्धी उपर्युक्त विवरणके आधारपर किशोरीलालजीकी यह सूचना निःसन्देह ग़लत है कि लल्लूजी अच्छे तैराक थे और डूबते हुए एक अँगरेजको दो ही गोतेमें बाहर निकाल लिया; उसी अँगरेजने प्राणरक्षक लल्लूजीको एक सहस्र रुपये नकद देकर एक छापाखाना करा दिया और कम्पनीसे अनुरोध करके कलकत्तेके फोर्ट विलियम कॉलेजमें ५० रुपये महीनेकी नौकरी भी दिलवायी। 'लाल चन्द्रिका'में उपलब्ध लल्लूजी-कृत 'अब कवि परिचय' से स्पष्ट है कि कॉलेजमें नौकरी बहुत दौड़धूपके अनन्तर अन्य आधारसे मिली थी, गोताख़ोरीके गुणसे नहीं। किशोरीलालजीकी पुस्तक-मुद्रण-सम्बन्धी तिथियाँ भी 'लाल चन्द्रिका'को छोड़कर ग़लत हैं; ये दो चार वर्ष आगे-पीछे हैं।

किशोरीलालजीके अनुसार लल्लूजी निःसन्तान ही रहे। इनके चार भाई थे। इनसे छोटे दयाशंकर आगरा कॉलेजमें हिन्दीके अध्यापक थे। इन्होंने मिताक्षराके दायभाग अंशका हिन्दी अनुवाद किया था जो १८३२ में कलकत्तासे छपा। तीसरे भाई शिवशंकर थे।

यह आश्चर्यकी बात है कि गिलक्रिस्ट, विलियम प्राइस या अन्य किसी भी व्यक्तिने लल्लूजीके सम्बन्धमें कुछ नहीं लिखा, या इनके लिखे विवरण जो आकस्मिक और संक्षिप्त ही रहे होंगे, नहीं मिलते। संस्कृत

प्रेस और पं० बाबूरामके सम्बन्धमें भी उपर्युक्त संक्षिप्त विवरण ही मिले हैं।

## लल्लूजी कृत, सम्पादित और मुद्रित साहित्य

### शकुन्तला नाटक ( १८०२ और १८०४ )

नेवाज कवि-कृत 'शकुन्तला नाटक' काव्य पुस्तकका कहानीकरण काजिम अली 'जवां'के साथ कलकत्ता गजट प्रेससे प्रथम बार १८०२ में ३० पृष्ठमें अधूरा छपा। यह गिलक्रिस्टके हिन्दी मैन्युएल ( १८०२ ) में सम्मिलित है। पांच सौ प्रतियां मुद्रित हुई। १९२ पृ० छपनेका अनुमान था। १८०४ में हिन्दुस्तानी प्रेस कलकत्तासे 'हिन्दी-रोमन आँर्थो-एपी-ग्राफिकल अल्टीमेटम' के २४—८४ पृष्ठ तक रोमन लिपि में। १८२६ में लन्दनसे विशेष ढंगसे बने रोमन टाइप में।

### माधोनल ( १८०२ )

मजहर अली खां 'विला' के साथ : अधूरा, 'हरकारु प्रेस' से १८०२ में। 'हिन्दी मैन्युएल' ( गिलक्रिस्ट-द्वारा सम्पादित ) में सम्मिलित। लल्लूजीने अपनी पुस्तकोंकी सूचीमें उल्लेख नहीं किया है। १८०५ में यह पुन: हिन्दुस्तानी प्रेससे छपा। इसकी एक प्रति एशियाटिक सोसाइटी कलकत्तामें है, उसमें कुछ अन्तिम पृष्ठ नहीं हैं।

### बैताल पचीसी ( १८०२ और १८०५ )

सूरत कवि-कृत ब्रजभाषा रचनाका मजहर अली 'विला' के साथ अनुवाद। 'मिरर प्रेस', कलकत्तासे अधूरे रूपमें प्रथम बार १८०२ में छपा। हिन्दी मैन्युएलमें सम्मिलित २३२ पृ० बड़े आकारमें छपनेका अनुमान था। प्रथम सम्पूर्ण संस्करण १८०५ में हिन्दुस्तानी प्रेससे। पुन: १८०९ में। १८३० में विलियम प्राइसने अपने 'हिन्दी-हिन्दुस्तानी सेलेक्शन्स'में सम्मिलित किया। १८५५ में मि० बार्कर-द्वारा हर्टफोर्डसे, १८५७ में डंकन फोर्ब्स द्वारा नोट और शब्दकोश सहित लण्डनसे। १८५७ में बम्बई से। १८६० ई० में विद्यासागरने। जे० एफ० बनेसने प्रथम दस कहानी लेकर फ़ोर्ब्सके संस्करणके आधारपर अँगरेजी अनुवाद कलकत्तासे छपाया। फ़ोर्ट विलियम कॉलेजमें पाठ्य पुस्तक।

## सिंहासन बत्तीसी (१८०२-१८०५)

सुन्दर कवीश्वर-कृत व्रजभाषा रचनाका काजिम अली 'जवाँ' के साथ, अनुवाद 'हरकारू प्रेस' कलकत्तासे ३६ पृ० में, १८०२ में पहली बार अधूरा संस्करण। हिन्दी मैन्युएलमें सम्मिलित। ५०० प्रतियाँ छपी। १८०५ में 'हिन्दुस्तानी प्रेस' से २५२ पृ० में मुद्रित। बाद में कलकत्तासे ही १८१५, १८३९ और १८४७ में। बम्बईसे १८५४, इन्दोरसे १८४९ और १८५५ में। लखनऊसे १८६२, बनारससे १८५०, १८६५ मे। १८६९ में सैयद अब्दुल्ला-कृत संस्करण इंग्लैण्डसे अँगरेजी अनुवाद सहित। यह सं० रा० ग्रं० कलकत्तामें प्राप्त।

## प्रेमसागर (१८०३ और १८१०)

श्रीमद्भागवतका बारहवाँ स्कन्ध—चतुर्भुज मिश्र-कृत व्रजभाषा अनुवादका खड़ी बोलीमें रूपान्तर। प्रथम अधूरा सं० १७६ पृ० हिन्दुस्तानी प्रेस कलकत्तासे। यह बंगीय साहित्य परिषद् कलकत्तामें प्राप्त। १८०५में केवल इसी संस्करणपर अँगरेजीमें शीर्षक छपा, अतः यह स्वतन्त्र संस्करण नहीं। १८१०में संस्कृत प्रेससे बड़े टाइप और बड़े आकारमें छपा। विलियम प्राइसके—१८२५ और १८३०में फोर्ट विलियम कॉलेजके तत्वावधानमें—'हिन्दी-हिन्दुस्तानी सेलेक्शन्स' के अन्तर्गत दूसरी जिल्दमें मुद्रित। साथमें हिन्दी-अँगरेजी कोश भी लगाया गया। कोशका प्रथम स्वतन्त्र संस्करण १८१४में।

फोर्ट विलियम कॉलेजके अन्तर्गत आर्थिक सहायतासे १८४२में योगध्यान मिश्रने संशोधित रूपमें मुद्रित कराया। १८५४में बम्बईसे गुजराती लिपिमें, मेरठसे १८६४ (?), कलकत्ता-दिल्लीसे १८६७में। लखनऊसे १८६६ और पटनासे १८६८में।

## राजनीति (१८०६)

नारायण पण्डित-कृत संस्कृत रचनाका व्रजभाषा अनुवाद। १८०९में हिन्दुस्तानी प्रेससे। १८२७में विलियम प्राइस-द्वारा हिं० हिं० सेलेक्शन्समे। १८५४ में एफ० ई० हॉल-द्वारा भूमिका, टिप्पणी और कोश सहित, मिशन प्रेस, इलाहाबादसे। १८६९में सी० डब्ल्यू० बौडलर बेलने अँगरेजी अनुवाद कलकत्तासे छपवाया।

## अँगरेजी बोली (१८१०)

अथ अँगरेजी हिन्दी पारसी बोली लिख्यते। पोथी छापी गयी श्री बाबूरामके छापेखानेमें, १८१० (१८६७ वि०)। २०१ पृ०, २२से०।

## लताइफी हिन्दी (१८१०)

लताइफी हिन्दी ऑर द न्यू साइक्लोपीडिया हिन्दुस्तानिका ऑव् विट........इन पर्शियन ऐण्ड नागरी कैरेक्टर्स, इण्टरस्पर्स्ड विद् ऐप्रोप्रिएट प्रॉवर्ब्स........इन रेख्तू ऐण्ट ब्रजभाषा डायलेक्ट्स, टु व्हिच ऐडेड ए वोकैब्युलरी ऑव् द प्रिन्सिपल वर्ड्स इन हिन्दुस्तानी ऐण्ड इंगलिश, बाइ लल्लूलाल कवि। कलकत्ता, इण्डियन गज़ट प्रेस, १८१०। १२४, १५८, ६ पृ०, २१ सेण्टी०। १८२१में फारसी और रोमन लिपिमें डब्ल्यू० सी० स्मिथने लण्डनसे।

## ब्रजभाषा व्याकरण (१८११)

जेनरल प्रिन्सिपुल्स ऑव इनफ्लेक्शन्स ऐण्ड कन्जुगेशन इन द ब्रजभाषा....कलकत्ता, इण्डिया गजट प्रेस, १८११. १६, ३८ पृ०, २१ सेण्टी०।

## सभा विलास (१८१५ ?)

काव्य संग्रह (रहीम, तुलसी, वृन्द, खुसरो आदिकी रचनाएँ)। पहली बार संस्कृत प्रेस कलकत्तासे १८१५में, ३८ पृ०। ब्रि० म्यू० कैटेलॉगके अनुसार १८२० में। ७३ पृ० विलियम प्राइसके 'हिन्दी-हिन्दुस्तानी सेलेक्शन्स' में (१८२७); इण्डिया ऑफिस कैटेलॉग में १८१५ से १८७७ तक २० संस्करणोंका उल्लेख है।

## माधव विलास (१८१७)

'गद्य-पद्य ब्रजभाषामें ग्रन्थ बनाय माधव सुलोचना की कथा यामें है' और अन्तमें 'इति श्रीलालकवि विरचिते माधव विलास सम्पूर्ण समाप्तं।' संस्कृत प्रेस, कलकत्ता से १८१७ में। १८४६ में आगरासे और १८९८ में कलकत्तासे।

## लाल चन्द्रिका (१८१८)

सतसइया ऑव् बिहारी विद् ए कमेण्ट्री एण्टाइटिल्ड लाल चन्द्रिका, सम्पा० जा० अ० ग्रियर्सन। कलकत्ता, गवर्नमेण्ट प्रेस, १८९७—दूसरा सं०।

प्रथम संस्करण लल्लूजीके संस्कृत प्रेससे १८१९ में। भूमिकाके दो पृष्ठोंमें 'अथ कवि-परिचय' नामसे आत्मकथा।

### सरस रस (१८२०)

अन्तिम पृष्ठपर 'श्री लल्लूजी लालकवि ब्राह्मण गुजराती सहस्र उदीच आगरे वारेने सूरत कविके सरस रसको प्राचीन कवियोंके कवित मिलाय, बढाय, शोधकर छपायो निज छापा घरमें''''संवत् १८७७।' राष्ट्रीय ग्रन्थालयमें उपलब्ध इस ग्रन्थका उल्लेख स्वयं लल्लूजीके बाद यहाँ सम्भवतः पहली बार किया जा रहा है।

## अप्राप्त साहित्य

### भाषा क़ायदा

इस पुस्तककी प्रति कहीं नहीं मिली। ब्रिटिश म्यूजियम या इण्डिया ऑफिस कैटेलॉगमें प्रविष्टि नहीं है। किशोरीलाल गोस्वामीने उल्लेख किया है कि इसकी एक प्रति बंगाल ए० सो० में रक्षित है। सन् १८१७ में मुद्रित 'माधव विलास,' १८२० में मुद्रित 'सरस रस' और १८१९ में मुद्रित 'लाल चन्द्रिका' के अन्तमें प्रेससे मुद्रित पुस्तकोंकी सूचीमें उल्लिखित है।

## अन्य सम्पादित ग्रन्थ

'लाल चन्द्रिका' (१८१९) की भूमिकाके अन्तमें भी लल्लूजीने 'व्रजविलास', 'तुलसी रामायण', 'विनयपत्रिका,' 'गीतावली', 'रामसतसई', 'नजीरके शेर' का उल्लेख किया है। इनके अतिरिक्त 'सरस रस' (१८२०) के अन्तकी सूचीमें 'सुदामा चरित्र' और 'वृन्द सतसई' का उल्लेख है।

इनमेंसे 'नजीरके शेर' और 'व्रजविलास' राष्ट्रीय ग्रन्थालयमें उपलब्ध हैं किन्तु दुर्भाग्यसे दोनोंके आरम्भ और अन्तके पृष्ठ नहीं हैं। टाइप, कागज और आकारसे ये पुस्तकें संस्कृत प्रेससे मुद्रित सिद्ध हैं। व्रजभाषाकी ये कृतियाँ उस समय संस्कृत प्रेससे सम्पादन कर कौन छाप सकता था? 'वृन्द सतसई' के सम्बन्धमें भी यही बात कही जा सकती है। 'माधव विलास' में 'व्रजविलास' आदिका उल्लेख है, अतः यह पुस्तक १८१७ में

या इससे पहले छपी। अन्य पुस्तकें भी १८२० से पूर्व या एक-आध वर्ष बाद छपी होंगी।

रामायणका सम्पादन सदल मिश्रने किया था। ब्रि० म्यू० से पत्र-व्यवहार-द्वारा पता लगा है कि 'श्री सद''''' का उल्लेख शीर्षक पृ० पर है। 'नजीरके शेर' के सम्बन्धमें भी यह कहना कठिन है कि किसने सम्पादन किया। 'सर्फ उर्दू' पुस्तकके लेखक अमानत-उल्ला थे। यह हिन्दुस्तानी प्रेससे १८१० में छपी थी। फोटो-कॉपी राष्ट्रीय ग्रन्थालयमें उपलब्ध है। मात्र यही पुस्तक लल्लूजीके प्रेससे छपी पुस्तकोंके साथ बिक्रीके लिए रखी हुई मिली है।

इस प्रकार लल्लूजीने कुछ ग्रन्थ लिखनेके अतिरिक्त कुछ ग्रन्थ सम्पादित किये, कुछका अनुवाद और कुछका मुद्रण किया। उस समय व्रजभाषा और अवधीके क्लासिक्स छापना ही बड़ी बात थी। लल्लूजीने पुस्तक-चुनाव-में अपनी परिमार्जित और उच्च साहित्यिक रुचिका परिचय दिया है। पैसा कमानेकी दृष्टिसे वे बाजारू चीजें भी छाप सकते थे, किन्तु उन्होंने वैसा न किया। अब आवश्यकता इस बातकी है कि लल्लूजीके सब ग्रन्थोंके प्रथम संस्करणोंकी फोटो-कॉपी मुद्रित की जाये जिससे उनके सम्बन्धमें प्रामाणिक विवरण उपस्थित हो सकें।

सदल मिश्रके सम्बन्धमें उनके नामसे प्रकाशित ( बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्-द्वारा ) ग्रन्थावलीमें कहा गया है कि वे अपने देश ( बिहार ) लखपती बनकर लौटे थे और मार्गमें लुट जानेके डरसे ईस्ट इण्डिया कम्पनीके सिपाही उन्हें घर तक पहुँचा गये। घर आकर उन्होंने जमींदारी आदि भी खरीदी थी। लल्लूजीके सम्बन्धमें ऐसा नहीं कहा जा सकता है। उस समय प्रेस चलाना लोहेके चने चबाना था। भले ही लल्लूजी खाते-पीते तो अच्छे रहे होंगे, किन्तु हिन्दी प्रेसकी सेवासे वे लखपती होने-का सौभाग्य प्राप्त न कर सके होंगे। कहा गया है कि वे प्रेस नावपर लादकर आगरा ले गये और वहाँ उसे खड़ा कर कलकत्ता पुन: लौटे। इस विवरणसे उनके अर्थ-संघर्षकी ही झाँकी मिल सकती है।

## अँगरेजी अनुवाद

प्रेमसागर—अनुवादक कैप्टेन डब्ल्यू० हॉलिंग्स. कलकत्ता, १८४८. और 'द ओशन ऑव् लव', अनुवादक बी० ईस्टविक, हर्टफ़ोर्ड, १८५१।

सेलेक्शन्स फ्रॉम प्रेमसागर, अनुवादक जे० एफ० बर्नेस. कलकत्ता, १८७७। २२१ पृ०, २३ सेण्टी०। संक्षिप्त संस्करण। प्रत्येक पृष्ठपर हिन्दी और अँगरेजी दो कॉलममें मुद्रित है।

सेलेक्शन्स फ्रॉम प्रेमसागर ऐण्ड बाग-ओ-बहार, सटिप्पण अनुवाद अदालत खाँ-द्वारा। कलकत्ता, बैप्टिस्ट मिशन प्रेस, १८३१। प्रेमसागर १८६ पृष्ठोंमें मुद्रित है। एक संक्षिप्त संस्करण, प्रथम सस्करण १८७७में।

ले प्रेमसागर, ओशन द-ऐमेर। त्रादुई पार ई० लामेरेसे आदि, पैरिस, १८९३। २५ सेण्टी०, फ्रचमें, द प्रेम सागर, ऑर ओशन ऑव् लव, ई० बी० ईस्टविकके अनुवादका फ्रेडरिक पिंकॉट-द्वारा संशोधित संस्करण। वेस्टमिन्स्टर, १८९७। २३ सेण्टी०।

राजनीति, अनुवादक सी० डब्ल्यू० बौल्डर वेल। कलकत्ता १८६९।

## अथ कवि-परिचय[७]

'श्री लल्लूजी लाल कवि ब्राह्मण गुजराती सहस्र अवदीच आगरे-वासी, संवत १८४३ में अपना नगर छोड, अन्न-जलके आधीन हो, मकसूदाबादमें आया, औ कृपा सखीके चेले गोस्वामी गोपाल दासके सतसंगमें नव्वाब मुबारकदौलासे भेंट कर सात बरष वहाँ रहा। गोस्वामी गोपाल दासके वैकुण्ठ-वास पानेसे, औ उनके भाई गोस्वामी रामरंग कौशल्या दासके बरधवान जानेसे उदास हो, नव्वाबसे विदा हो, नगर कलकत्तेमें आया, औ बावन लक्खी रानी भवानीके पुत्र राजा रामकृष्णसे परिचय कर उनके पास रहा। जब उनकी जमीदारीका बन्दोबस्त हुआ, और उन्होंने अपना राज पाया, तब उनके साथ ही कलकत्तेसे नाटौरको गया। कई बरष पीछे उनके राजमें उपद्रव हुआ, और वे कैद हो मकसूदाबादमें आये। तब उनसे विदा हो, फिर कलकत्तेमें आया। यहाँके बडे आदमियोंसे भेंट की, पर कुछ प्राप्त न हुआ। उन्हींके योंथे शिष्टाचारमें जो कुछ वहाँसे लाया था, सो बैठ कर खाया। निदान कई बरषके बैठे-बैठे घबराके जीमें आया कि, दक्षिणको चला चाहिये। यह मनोरथ करे यहाँसे जगन्नाथपुरी-तक गया, औ महाप्रभुके दर्शन किये। संयोगसे नागपुरके राजा मनियाँ बाबू भी उसी बरष श्री क्षेत्रमें आये थे। उनसे भेंट कर उनके साथ जाने-का विचार बीसों बिस्वे पक्का हो चुका था। पर अन्न-जल प्रबल है।

---

७. लल्लूजी-कृत 'लालचन्द्रिका' (१८१८) से उद्धृत आत्मचरित।

१९

इसने न जाने दिया, और उलटा खैंचकर कलकत्तेमें ले आया। कुछ दिन पीछे सुना कि एक पाठशाला कम्पनीके साहिबोंके पढ़नेको ऐसी बनेगी कि जिसमें सब भाषा जाननेवाले लोग रहेंगे। ये समाचार पाय, चित्तको अति आनन्द हुआ, औ सुना कि पाठशालाके लिए कई एक साहिब मुकर्रर हुए। यह बात सुन, मैंने जाय, गोपीमोहन ठाकुरसे कहा कि, आप कुछ सही करें तो मेरी आजीविका कम्पनीमें हो जाती है। उन्होंने सुन कर दूसरे दिन अपने छोटे भाई श्री हरीमोहन ठाकुरके साथ कर दिया। उन्होंने ले जाय पादरी बुरन साहिबसे मिलाया, और साहिबने कहा, तू हमारे पास हाजिर रह। मैं नित उनके पास जाया करूँ। एक महीनेतक मैं उनके पास गया। इसमें मेरे जीमें आया कि, न मैं इनकी बात समझता हूँ, न वे मेरी समझें। इससे कुछ और उपाय किया चाहिये। यह विचार दीवान काशीनाथके छोटे पुत्र श्यामचरण बाबूके वसीलेसे डाक्तर रसल साहिबकी चिट्ठी ले, डाक्तर गिलकिरिस्त साहिबसे भेंट की। उन्होंने मुझे देख अति प्रसन्न हो कहा, एक भाषा जाननेवाला हमें चाहिता था। तुमने अच्छा किया जो हमसे मुलाकात की। तुम्हारी चाकरी निःसन्देह पाठशालामें होगी। तुम हमारे पास नित आया करो। उस दिनसे मैं उनके पास जाने लगा, औ जो वे पूछते सो बताते। एक दिन साहिबने कहा कि 'ब्रजभाषामें कोई अच्छी कहानी हो, उसे रेखतेकी बोलीमें कहो'। मैंने कहा, बहुत अच्छा, पर इसके लिए कोई पारसी लिखनेवाला दीजे, तो भली भांति लिखी जाय। उन्होंने दो शाइर मेरे तैनात किये, मजहर अली खान विला औ मिरजा काजम अली जवाँ। एक बरसमें चार पोथीका तरजुमा ब्रजभाषासे रेखतेकी बोलीमें किया। सिंहासन बत्तीसी। बैताल पचीसी। सकुन्तला नाटक औ माधोनल। संवत १८५७ में आजीविका कम्पनीके कालेजमें स्थित हुई। इसे उनीस बरस हुए। इनमें जो पोथियाँ ब्रजभाषा औ खड़ी बोली औ रेखतेकी बनाई सो सब प्रसिद्ध है। अब संवत १८७५ में अमर-चन्द्रिका, अनवर-चन्द्रिका, हरिप्रकाश टीका, कृष्ण कविकी टीका कवित्त-वाली, कृष्णलाल-की टीका, पठानकी टीका कुण्डलियोंवाली, संस्कृत टीका, ये सात बिहारी सतसईकी टीका देख बिचार, शब्दार्थ औ भावार्थ औ नायका-भेद औ अलंकार उदाहरण समेत उचित युक्तिसे प्रकाश करि, लाल-चन्द्रिका टीका बनायी, औ छपवायी निज छापेखानेमें धी-मान धी-मान पण्डित कवि-रसिक हरि-भक्तोंके आनन्दार्थ। इति॥'

'बिहारी सतसईकी जितनी पोथी देखिएगा जितनी पोथियोंमें दोहोंका क्रम जुदा ही पाइएगा। एक पोथीके क्रमसे दूसरी पोथीके दोहोंका क्रम न मिलेगा। इसका कारण यह है कि, एक समय आमेरके धनी महाराज सवाई जय शाह किसी राजाकी बेटी ब्याह लाये। वह अति सुन्दरी औ चतुर थी। उसके रूपश्री गुणसे आसक्त हो, राजकाज भुलाय मन्दिरके भीतर ही रहने लगे, औ कहा कि जो कोई राजकाजके समाचार बाहरसे लाय मुझसे कहेगा, तिसे तोपके मुँह उड़वा दूँगा। यह बात सुन, डरके मारे कोई राजासे राजकाजकी बात न कहे, औ राजा आठों पहर आनन्दसे रहे। इसमें एक बरष बीत गया, औ राजधानीमें राजाकी उपद्रव होने लगा। तब सब दीवान मुत्सद्दियोंने इकट्ठे हो, विचार करि ठहराया कि, कोई कवीश्वर आवे, तो राजाको चितावैं। यह बात सुन, प्रधानने बिहारीलाल कविको बुलाय समझायके कहा, महाराज कुछ ऐसा उपाय कीजै, जो राजा अपने राज-काजकी सुरत करे। कविने बातके सुनते ही यह दोहा (६३१) लिखकर दिया।

नहिं पराग नहिं मधुर मधु नहिं बिकास इहिं काल।
अली कली ही तें बँध्यौ आगे कौन हवाल॥

औ कहा, इस दोहेको, जैसे बने, तैसे राजाके पास भेज दो। प्रधानने लिखा हुआ दोहा ले, फूलोंकी चद्दर, जो सेजपर बिछनेको बनी थी, उसमें बंधवाय दिया। जब राजाने पलंगपर आराम किया, औ फूल कुम्हिला, वह कागद शरीरमें चुभा, तो उठकर देखा, औ कागद निकाल, दोहा पढ़ा। पढ़ते ही समझकर, बाहर आय, दरबार किया, औ सबसे पूछा कि, सच कहो। यह दोहा किस कविने बनाया। मैं उससे बहुत प्रसन्न हूँ। उसे बुलवाओ। इतनी बातके सुनते ही, प्रधानने कविको सुना दिया। वह राज-सभामें आया। कविको ब्राह्मण देख, राजाने दण्डवत की। उसने असीस दी। राजाने अति मान सनमान करि, बैठायके कहा कि, महाराज तुम्हारे दोहेसे मेरा चित्त अति प्रसन्न हुआ। अधिक क्या कहूँ, जितने दोहे बना लाओगे, तितनी मुहर पाओगे। राजाकी आज्ञा पा, कविने पाँच-पाँच सात-सातकर सात सै दोहे बना दिये, औ सात सै मुहर लीं। इससे इसका नाम सतसई हुआ। कौन कविने नायका-भेदके क्रमसे ग्रन्थ नहीं बनाया। जिसके हाथ जिस भाँति दोहे आये, उसने उस भाँति लिखे।

इस कारण इस ग्रन्थके दोहोंका क्रम बराबर नहीं मिलता। टीकाकारोंने अपनी-अपनी बुद्धि-प्रमाण दोहोंकी मिसल लगा ली। आजमशाही सतसईकी मिसलबन्दीके क्रमपर दोहोंका क्रम रखा है। क्योंकि आजमशाहने, बहुत कवियोंको बुलवाया, बिहारी सतसईको शृंगारके और ग्रन्थोंके क्रमसे, क्रम मिलाय लिखवाया। इसीसे आजमशाही सतसई नाम हुआ। और सतसईमें, नृप-स्तुतिके दोहे छोड़, जो दोहे सात सौसे अधिक और कवियोंके बनाये, जो मिले हैं, तिनमेंसे जिसका प्रमाण कहीं न पाया, तिसे निकाल बाहर किया। औ अधिक दोहे और कवियोंके रहने दिये, इसलिए कि, वे ऐसे मिल गये हैं कि, हर किसीको मालूम नहीं सिवाय प्राचीन सतसई देखने-वालोंके। और जो अधिक दोहे इस ग्रन्थमें न रखते, तो लोक कहते कि, सतसईमेंसे दोहे निकाल डाले, औ यह कोई न समझता कि वे सतसईके दोहे न थे। इसलिए दो टीकाकारोंका प्रमाण ले, अधिक दोहे रहने दिये।

ग्रन्थ छपा संस्कृत प्रेसमें। छापा श्री गुरुदास पालने। जिस किसीको छापेकी पोथी लेनेकी अभिलाषा हो। लाल-चन्द्रिका। माधव-विलास। ब्रज-विलास। सभा-विलास। सिंहासन बत्तीसी। वृंद-सतसई। तुलसीकृत-रामायण। विनय-पत्रिका। गीतावली। राम-सतसई। प्रेम-सागर। राजनीति। नजीरके शेर। भाषा-क़ायदा। मुतायफ़ हिन्दी। सर्फ़ उर्दू। तिसे कलकत्तेमें दो ठौर मिलेगी। एक पटलडांगेमें श्री लल्लूजीके छाप-खानेमें, औ दूजे बड़े बाजारमें श्री बाबू मोतीचन्द गोपालदासकी कोठीमें, श्री हरिदेव सेठके यहाँ।[1]

---

१. लेखक-कृत—'नागरीप्रचारिणी पत्रिका', वर्ष ६६ (संवत् २०१८), अंक—२-४, में प्रकाशित यह 'हिन्दीके आदि मुद्रित ग्रन्थ' के लिए ही लिखा गया था।

# शिवप्रसाद सितारे हिंद

## १८२३–१८९५

शिवप्रसादका जन्म १८२३ ई० में हुआ। इनके पिताका नाम गोपी-चन्द था जो शिवप्रसादकी ग्यारह या बारह वर्षकी आयुमें दिवंगत हो गये। इन्होंने बनारस कॉलिजमें बहुत मामूली शिक्षा प्राप्त की; प्रायः स्वाध्याय-द्वारा ही इन्होंने ज्ञानार्जन किया। सतरह वर्षकी आयुमें महा-राजा भरतपुरके वकील नियुक्त हुए; किन्तु भरतपुर दरबारसे इनकी न पटी और नौकरी छोड़कर घर आ गये। इस बीचमें अँगरेजोंकी लड़ाई सिक्खोंसे हो गयी। भारत सरकारके फ़ारसी विभागमें इनकी नियुक्ति वैदेशिक विभागके अण्डर-सेक्रेटरी विलियम एडवर्ड्सके अन्तर्गत हुई। युद्ध-के दौरानमें इनकी सेवाएँ उपयोगी सिद्ध हुईं। जब एडवर्ड्स शिमला एजेन्सीके सुपरिण्टेण्डेण्ट हुए तब शिवप्रसादको इनका मीर-मुंशी बनाया गया—नवम्बर १८४७ ई० में। यहाँकी सेवाएँ भी महत्त्वपूर्ण मानी गयी, यहाँतक कि पहाड़ी इलाकेके निवासियोंके लिए एक विशेष प्रकार-की शिक्षा-पद्धतिके निर्माणमें सफल माने गये। पुनः इसी एजेन्सीमें शिव-प्रसादजीको जुलाई १८४९ में सरिश्तेदारीका पद मिला। अक्टूबर १८५२ ई० में एडवर्ड्सके साथ इग्लैण्ड जानेको तैयार हो गये और त्यागपत्र भी दे दिया। किन्तु घरके बन्धनोंके कारण विदेश न जा सके। मार्च १८५४ ई० में बनारस एजेन्सीमें मीर-मुंशी नियुक्त हुए। इस समय इस एजेन्सीके कमिश्नर और एजेण्ट हेनरी कार टकर थे। टकर इनसे प्रसन्न थे और इनकी सेवाओंसे सन्तुष्ट होकर उन्होंने लिखा था कि "जबसे मैं बनारसमें हूँ, शि० मेरे दाहिने हाथकी तरह शिक्षा, अनुवाद तथा अन्य कार्योंमें सहायक रहे हैं।"

उत्तर-पश्चिम प्रान्तके गवर्नरने शिक्षा-सम्बन्धी सेवाओंसे प्रभावित होकर इनको बनारस मण्डलका संयुक्त स्कूल इन्स्पेक्टर नियुक्त किया। फ़रवरी १८५६ ई० में इस पदको प्राप्त कर बहुत लगन और योग्यतासे कार्य किया। प्रान्तीय शिक्षा सेवाके डायरेक्टर ( डायरेक्टर ऑव पब्लिक

इन्स्ट्रक्शन ) एच० एम० रीडने अपने संस्मरणमें ( ७ नवं० १८६१ को ) लिखा था : "मुझे भरोसा है कि बाबू शिवप्रसादकी शिक्षा विभाग-सम्बन्धी सेवाएँ उल्लेखनीय ( रिमार्केबल ) और विशिष्ट ( एमिनेण्ट ) हैं। इन्हें सदैव ही अपने आदमियोंका विश्वास मिलता रहा है। इन्होंने देशी शिक्षाकी उन्नति और देशी भाषाके निर्माणमें अपनी सम्पूर्ण योग्यताका उपयोग किया है। इनका साहित्यिक अध्यवसाय अद्भुत रहा है। इन्होंने अपनी नौकरी ( पद ) से अपने कामको कभी नहीं नापा। इन्होंने सरकारी समयके अलावा अपने आरामका समय भी राज्यकी सेवामें लगाया है।" मई १८७० ई० में इनको सी० एस० आई० पदसे सम्मानित किया गया और दिसम्बर १८७० ई० से स्कूल इन्स्पेक्टर ( बड़े ग्रेडमें ) नियुक्त हुए। मार्च १८७४ ई० में 'राजा' उपाधि मिली, यह उपाधि १८८८ ई०में पैतृक सम्पत्ति घोषित हुई। उत्तर-पश्चिम प्रान्तकी अक्टूबर १८७७ ई०की सिविल लिस्टसे पता लगता है कि ये आगरा मण्डल ( सेकेण्ड सर्किल ) के इन्स्पेक्टर पदसे १००० रु० वेतन पाते थे। इन्होंने पूरे तीस वर्ष सरकारी नौकरी की और अधिकतम पेन्शन ( ५००० रु० वार्षिक ) पाते रहे।

आप गवर्नर-जनरलकी धारासभाके सदस्यके रूपमें १८८२-८३ ई० में रहे और इलाहाबाद विश्वविद्यालयके फ़ेलो नवम्बर १८८७ से बने। बनारस जिलेके परगना देहात अमानतमें इनकी ज़मींदारी थी; कुछ ऊसर ज़मीन गोरखपुर जिलेमें भी थी। २३ मई १८९५ ई० के दिन आपका देहान्त बनारसमें हुआ।

इनका साहित्यिक कार्य प्रधान रूपसे हिन्दुस्तानीके विस्तारकी दृष्टिसे हुआ—यह कि यह न तो फ़ारसी भरी उर्दू हो और न पण्डितोंकी हिन्दी। इनके ग्रन्थोंकी संख्या बत्तीस है : अठारह हिन्दीमें और शेष उर्दूमें। इनमें अधिकतर स्कूली किताबें हैं—विशेषकर सैण्डफ़ोर्ड और मार्टिनकी पुस्तकोंके अनुवाद। कुछ पुस्तकें इतिहास और भाषा सम्बन्धी हैं।

•

१. Selections from Educational Records published by National Archives of India (1963). Vol. II. p. 531-532 अँगरेज़ीसे लेखक द्वारा अनुवाद।

# अनुक्रम

[ प्रथम खण्डके तीनों युगोंके ग्रन्थ—अनुवादक, टीकाकार और सम्पादक एवं प्रथम दो युगोंके ग्रन्थकार एक ही अकार-क्रमसे प्रविष्ट हैं। रेखांकित नाम विषय-सूचक हैं। ग्रन्थ-ग्रन्थकार आदिके सामने लिखे अंक प्रविष्टिसंख्या सूचक हैं, पृष्ठसंख्या सूचक नहीं। पत्रिकाएँ इस क्रममें सम्मिलित नहीं हैं। ]

## अ



## आ



## इ

उ



ए



ओ



क

### य



### र

■

# संकेत-विवरण

इ० ऑफिस : इण्डिया ऑफिस, लन्दन, (पुस्तकालयकी) हिन्दी पुस्तकोंकी मुद्रित सूची ( १९०३ )।

एशि० सोसा० : एशियाटिक सोसाइटी, (पुस्तकालय) कलकत्ताकी हिन्दी पत्रक-सूची ( card catalogue ).

कल० वि० वि० : कलकत्ता विश्वविद्यालयमें हिन्दीकी पत्रक-सूची।

कारमाइकेल : कारमाइकेल पुस्तकालय, वाराणसी, का हिन्दी संग्रह।

गो० संग्रह : राधाचरण गोस्वामीका (पुस्तकालय) वृन्दावन।

ग्रांट अलेक्जेंडर : कैटलग ऑफ नेटिव पब्लि० इन बॉम्बे....अपटू १८६४ ( २ रा सं० १८६७ )।

चैतन्य पुस्तकालय : चैतन्य पुस्तकालय, पटना सिटी।

ज० चतुर्वेदी : जवाहरलाल चतुर्वेदी-कृत : 'सूरदास : अध्ययन सामग्री ( १९५६ )।

तासी : गार्सिन द तासी कृत 'हिन्दुई साहित्यका इतिहास' ( अनु० ल० सा० वार्ष्णेय ) . ( १९५३ )।

ना० प्र० सभा : ना० प्र० सभा, वाराणसीके आर्यभाषा-पुस्तकालयकी मुद्रित पुस्तक-सूची ( १९१२ ई० ) और रजिस्टर-सूची।

पंड्या संग्रह : मोहनलाल विष्णु० पंड्याका पुस्तक-संग्रह—पुरातत्त्व संग्रहालय, मथुरा।

ब्रि० म्यू० : ब्रिटिश म्यूजियमका 'कैटलॉग ऑफ हिन्दी....प्रिण्टेड बुक्स' ( १८९३ ई० )।

माता० : माता प्रसाद गुप्त-कृत 'हिन्दी पुस्तक-साहित्य' (१९४५)।

राम० दुर्ग पुस्त० : रामनगर दुर्ग पुस्तकालय, वाराणसीमें हस्तलिखित रजिस्टर-सूची।

| | |
|---|---|
| रा० ग्रन्था० | : राष्ट्रीय ग्रन्थालय, कलकत्तामें हिन्दी-पत्रक-सूची। |
| शास्त्री संग्रह | : उदयशंकर शास्त्री, आगराका निजी संग्रह। |
| सम्मेलन | हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयागके हिन्दी संग्रहालयमें पत्रक-सूची। |
| श्रीरामपुर | : श्रीरामपुर कॉलेजमें रजिस्टर-सूची। |
| से० | : सेण्टीमीटर। |

# शुद्धि-पत्र

प्रास्ताविकीमें

| पृष्ठ | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|
| १५ | मर्जबान (ज० १८८७) | मर्जबान (ज० १७८७) |
| ३२ | १८१८ हिंदुदुई | १८१८ हिंदुई |

प्रविष्टि-संख्यामें

| | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|
| ८ | हरकारू प्रेस, १८०३-१८३७ | हरकारू प्रेस, १८०३-१८०७ |
| २० | विलियम प्राइस-द्वारा संपा० कलकत्ता, १७२७ | विलियम प्राइस-द्वारा संपा० कलकत्ता, १८२७ |
| २७ | विहरीलाल | विहारीलाल |
| २७ | इ० ऑ० | इ० ऑफिस |
| ३८ | मतिराम........ | यह सम्पूर्ण प्रविष्टि हटा दें। |
| ७४ | पीताम्बर वसु, १९२५ | पीताम्बर वसु, १८२५ |
| ८४ | जे० टी० थाममन | जे० टी० थाम्पमन |
| २०९ | हिन्दीमें लीथो. | हिन्दीमें. लीथो. |
| ४९२ | पुराण—हरिवंश | पुराण—हरिवंश पुराण |
| ४९७ | लखनऊ, १४६४ | लखनऊ, १८६४ |
| ५५६ | जे० जे० सूर | जे० जे० मूर |
| ५८५ | माधवानन्द भारती.... | यह सम्पूर्ण प्रविष्टि हटा दें। |
| ५८९ | —संतोष सुरतरु. | संतोष सुरतरु. |

■

ATHANASII KIRCHERI
E Soc. Jesu

# CHINA
# MONUMENTIS,

QUA

Sacris qua Profanis,

Nec non variis

NATURÆ & ARTIS
SPECTACULIS,

Aliarumque rerum memorabilium
Argumentis

ILLUSTRATA,

AUSPICIIS

LEOPOLDI PRIMI,
ROMAN IMPER SEMPER AUGUSTI,

Munificentissimi Mecænatis

AMSTELODAMI,

Apud JACOBUM a MEURS in fossa vulgo de Keysersgracht,
ANNO M DC LXVII

'चाइना इलस्ट्रेटा' : शीर्षक पृष्ठ (१६६७ ई०)

*Oratio Dominica*

Pater noster, qui caelis

बाप हमारा जो असमान

*Bap hamara gio Asmaun*

in es, tuum nomen san

मो हो : तुम्हरा नाम असतु

*mo he tubhara nam astu*

tificetur, veniat tuum

ति होवे : अव तुम्हारा

*ti hovè, avè tubhara*

Regnum, tuam voluntatem o

राज : तम्हरा खुसी सब

*Regg, tubhara kusi sabb*

mnes



mnes faciant, sicut Caelo

लोग करे : जेसा मुकुति

*logh kerè gesa mukuti*

in, ita terra in

मो : तेसा जमीन मो : :

*mo, tesà gemin mo*

Quondianum panem nobis

प्रतीदीन रोटी हमलोगों

*Prati di, roti ha logen*

da ignosce nos

को दीजीयो . बाकसो हमा

*ko digiyo, baksa hama*

[illegible]

'अल्फावेटम ब्रह्मनिकम (१७७२ ई०)

दाइ़ा॥

हिंदूस्ताने में कारनवाई केलीऐ हिंदी ज़बान और ज़बानों से ज़ीआदः दरकार है

हिंदूस्तानी ज़बान कि जिसका ज़िक्र मेरे दाइ़रे में है उसको हिंदी - उरदू और रेख़्तः भी कहते हैं और यिह मुरक्कब अ़रबी और फ़ारसी ओ संस्कृत या भाषा से है और यिह पिछली अगले ज़माने में तमाम हिंद में राऐज थी

अ़रब

थीसिस : ( १८०२ ई० )